५

## स्थान—गुरु-गृह

( गुरुजी अग्निहोत्र करके अभी निवृत्त हुए हैं ! )

सुमति और चारुचित्त—गुरुदेव, आज का क्या कार्य-क्रम रहेगा ?

पूर्णप्रज्ञ—आज एकादशी है। श्रीमन्नारायण की पूजा करेंगे। एकादशी को भजन-पूजन विशेषरूप से करना चाहिये। उपवास का भी विधान है।

चारुचित्त-(सुमति से) ले भाई, हम तो सोचते थे कि कहीं सैर-सपाटे के लिये चलेंगे और यहाँ तो निकला उपवास। मरो भूखे।

सुमति—अरे उपवास तो अच्छी बात है।

पूर्णप्रज्ञ—क्यों सुमति, क्या मन्त्रणा कर रहे हो ?

सुमति—जी, कुछ नहीं। चारुचित्त कह रहा था कि मुझे तो अभी से भूख लग रही है।

पूर्णप्रज्ञ—तो क्या चिन्ता है ? पूजा करके पंचामृत पीना, फलाहार करना। बच्चों के लिये उपवास नहीं। उपवास तो मैं करूँगा।

चारुचित्त-(प्रसन्न हो कर) कहिये, गुरुजी, पूजा के लिये क्या २ सामग्री लाऊँ ?

पूर्णप्रज्ञ—तुम वनमाला बनालो। केले और अमरूद ले आओ। सुमति यहाँ पंचामृत, चन्दन, धूप, दीप का आयोजन कर लेगा।

चारुचित्त–पूजा कहाँ करेंगे, गुरुजी ?

पूर्णप्रज्ञ—आज तुलसी के निकट की वेदी पर भगवान् की मूर्त्ति को स्थापित करना।

चारुचित्त—गुरुजी, मैंने शंख की जो शुक्लाम्बर-धारिणी शशि-वर्णा विष्णु-मूर्त्ति बनायी है, आपकी आज्ञा हो तो उसे ही वहाँ स्थापित कर दूँ।

पूर्णप्रज्ञ—हाँ अवश्य।

(चारुचित्त फलफूल लेने जाता है)

६

स्थान—निष्कुट

( ईशान कोण में तुलसी के पास वेदी पर शंख रक्खा है। शंख की पिछली ओर विष्णु-मूर्त्ति चित्रित है )

तुलसी—(धवल विष्णु-मूर्त्ति के प्रति भ्रम से)
नाथ तुम आगये! स्वागत।

विष्णुमूर्त्ति—तुम्हारे देह का गंध बड़ा मादक है। ऐसा प्रतीत होता है कि त्रैलोक्य का सत्त्व गुण तुम में राशीभूत हो रहा है। तुम्हारे रूप और गुण मुझे अच्छे लगते हैं।

तुलसी—मेरा सर्वस्व आपके श्रीचरणों में समर्पित है। मेरी मंजरी आपका कर्ण-किसलय बने। मेरे दल आपके गल-हार हों। मेरी छाया में आपकी पवित्र मूर्त्ति विश्राम करे। मेरे सान्निध्य में आपकी तुष्टि हो। मेरे जीर्ण देह के अवयव के मनकों पर भक्त-जन आपके सहस्र नाम जपें और मेरी त्वचा की धूप के आमोद से आप आमोदित हों।

(सावधानी से देख कर) किन्तु यह क्या? तुम कौन हो?

तुम जलंधर शंखासुर न होकर उसके वेश में कोई और हो। हा! मैं असती हो गई। मेरा विवाह शंख से हुआ था। शंख-तुलसी-विवाह अथवा तुलसी-जलधंर-विवाह जगत्-प्रसिद्ध है। अब मैं क्या करूँ ? तुम्हारे चरणों में मेरा आत्म-निवेदन कैसा।

विष्णु—लौकिक भाषा में अलौकिक।
मैं शंखासुर जलधंर नहीं, विष्णु हूँ।

तुलसी—मेरा उद्धार कैसे होगा, देव !

विष्णु—मेरे चरणों में एक बार भी जो प्रपन्न होता है वह उद्धार के लिये क्यों चिन्ता करे ? उसके उद्धार की चिन्ता तो मुझे है। तेरी कीर्ति वेद में तो है ही, लोक में भी फैलेगी। मेरे चरणामृत में तेरा सम्पर्क निखिल पापों का शमन होगा। मेरे भोग में तेरा सामीप्य होगा। जहाँ मै रहूँगा वहाँ तू रहेगी। और जलधंर शंख भी अपने गुण के प्रभाव से मेरा सामीप्य प्राप्त करेगा।

(पूर्णप्रज्ञ, सुमति और चारुचित्त का प्रवेश)

पूर्णप्रज्ञ—अहा कैसी सुन्दर प्रतिमा है।

सुमति—हाँ गुरुजी, बोलती हुई सी जान पड़ती है।

चारुचित्त–(सुमति से) तुलसी और विष्णु ऐसे दीखते हैं जैसे वधू और वर हों।

सुमति—चारु, तुझे भी चमत्कारिणी उपमाएँ सूझती हैं। गुरुजी परीक्षा में उपमा का उदाहरण पूछें तो इसे ही कह दीजो, याद कर ले।

पूर्णप्रज्ञ—सामग्री सब समीचीन है। पूजन प्रारम्भ करो, ध्यान करो;

कमल-दलायत-नयन विभो हे मापति माया-नाथ हरे
सच्चिन्मय तेरे चरणों में पड़े रहें हम भक्ति-भरे
मधुर बदन तव ललित भुजाएँ विपदावलि को दूर करें
करो कृपा जिससे भवसागर को हम सुख से पार करें।

आवाहयामि, स्थापयामि, पाद्यम्, अर्घ्यम्, आचमनीयम् स्नानीयम्। चारु, तुम पीताम्बर पहना कर चन्दन लगाओ। सुमति, तुम वनमाला पहनाओ। तुलसी-दल मैं समर्पण करता हूँ। धूपं धूपयामि, दीपं दर्शयामि। चारु, तुम नैवेद्य निवेदन करो।

सुमति—गुरुजी, आप ही नैवेद्य निवेदन कीजिये। इसके बस का नहीं है। आवाहन से पूर्व जब आप ध्यानस्थ थे, यह तो सभी कनखियों से केलों की ओर देख रहा था।

चारुचित्त—और तू क्या अमरूदों की ओर देख ही नहीं रहा था?

पूर्णप्रज्ञ—शान्तमास्यताम्। नैवेद्यं निवेदयामि, ताम्बूलं सपूगीफलम्, दक्षिणाम्। चारुचित्त, कपूर जला कर भगवान् की अर्त्तिहारिणी आरति करो। (चारुचित्त आरति करता है।) सुमति, तुम आरति-गीत गाओ।

सुमति—जय लक्ष्मी-नारायण जय लक्ष्मी-विष्णो
जय माधव जय श्रीपति जय जय जय जिष्णो
जय लक्ष्मी-विष्णो ॥
जय चम्पा—सम—वर्णे नव-नीरद—कान्ते
जय मन्द-स्मित-शोभे जय अद्भुत—शान्ते
जय लक्ष्मी-विष्णो ॥

कमल—वराभय—हस्ते शंखादिक—धारी
जय कमलालय—वासिनि गरुडाऽऽसन—चारी
जय लक्ष्मी-विष्णो ॥

सच्चिन्मय—कर—चरणे सच्चिन्मय—मूर्त्ते
दिव्यानन्द—विलासिनि जय सुखमय—मूर्त्ते
जय लक्ष्मी–विष्णो ॥

तुम त्रिभुवन की माता तुम सब के त्राता
तुम लोकत्रय—पालिन तुम सब के धाता
जय लक्ष्मी–विष्णो ॥

तुम धनजन—सुख–सन्तति–जय देने वाली
परमानन्द—विधाता तुम हो वन—माली
जल लक्ष्मी–विष्णो ॥

तुम हो सुमति घरों में तुम सब के स्वामी
चेतन और अचेतन के अन्तर्यामी
जय लक्ष्मी–विष्णो ॥

शरणागत मुझ पर कृपा करो माता
हे लक्ष्मी—नारायण नव—मंगल—दाता
जय लक्ष्मी–विष्णो ॥

पूर्णप्रज्ञ—परिक्रमा करो। (सब परिक्रमा करते हैं) "यानि कानि च पापानि जन्मान्तर कृतानि च, तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिणा–पदे पदे"। प्रणाम करो (तीनों प्रणाम करते

हैं) अच्छा विसर्जन हो चुका। तुम दोनों अब तुलसी मिश्रित प्रसाद, पंचामृत लो। तुलसी सर्व-पाप-प्रशमनी और श्री विष्णु—भगवान् में भक्ति बढ़ाने वाली है।

सुमति—गुरुजी, तुलसी की इतनी महिमा है तो इसका माहात्म्य भी लिपिबद्ध करा दीजिये।

पूर्णप्रज्ञ—अच्छा। तुम्हारा यह परामर्श उचित है। मैं जाता हूँ, महर्षि कृष्ण द्वैपायन वेदव्यास से प्रार्थना करूँगा कि वैदिक मार्ग के अनुयायी भक्त सज्जनों में युगों से प्रचलित तुलसी—महिमा को भी अपनी पुराण-संहिता में स्थान दें। और शंख का भी गुणगान होना चाहिये। वैखानस भक्त-गण आरति के अनन्तर शंखवारि से भी आरति करते हैं। और उसके अवशिष्ट जलकणों को साधक दर्शकों पर छिड़का करते हैं।

सुमति—गुरुदेव, जलंधर शंख के इतिवृत्त पर भी कुछ प्रकाश डालने की कृपा कीजिये।

पूर्णप्रज्ञ—शंख को एक समुद्री कीड़ा बनाता है। यह उसका बाह्य आवरण है। अपनी रक्षा के निमित्त जितने उसके प्रयत्न हैं उनमें यही मुख्य है। आत्मरक्षार्थ सभी जीव सक्रिय और लालसी हैं। जीवों की इच्छा अधिक से अधिक जीवन प्राप्त करने की होती है। रुद्र के बाण से वे बचना चाहते हैं। शंख का कीड़ा ऐसे ही जीवों का प्रतीक है। किन्तु भौतिक तनु में किसी का जीवन शाश्वत और एकरस नहीं। शंख-कीट ने अपने जाने जीवन को दीर्घातिदीर्घ बनाने का यथा-शक्ति प्रयत्न किया, रुद्र से युद्ध किया, रुद्राणी पर अधिकार

करना चाहा, किन्तु अन्त में क्षुद्र कीट का पराजय हुआ। रुद्र द्वारा अभिभूत होकर उसने ऐहिक लीला संवरण की।

सुमति—गुरुदेव, बड़ी रहस्यमयी वार्ता है।

पूर्णप्रज्ञ—और क्या चाहते हो?

सुमति—गुरुदेव, ऐसा आशीर्वाद दीजिये कि तुलसीदाम-विभूषित श्रीमन्नारायण के अशरण-शरण चरणारविन्दों में हमारी भक्ति दिन दूनी रात चौगनी बढ़े।

पूर्णप्रज्ञ—तथास्तु।

( पटाक्षेप )

---

# कतिपय विषम-स्थलों का विवरण

## प्रथम दृश्य

| | |
|---|---|
| चैलाजिनकुशोत्तर आसन | =वह बैठने का आसन जिसमें कुशासन पर मृगचर्म बिछाया जाय और मृग-चर्म पर कोमल वस्त्र। ऐसे आसन पर बैठकर ध्यान करने का विधान श्रीमद्-भगवद्-गीता के छठे अध्याय के ग्यारहवें श्लोक में है— |

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासन मात्मनः
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम्।

| | |
|---|---|
| वृन्दा-विपिन-विहारी | =वृन्दावन में विहार करने वाले, श्रीकृष्ण। |
| भूसुर | =ब्राह्मण। |
| श्रीधर-मूर्त्ति | =श्री विष्णु भगवान् की वह मूर्त्ति जिसके ऊपर के दाहिने हाथ में चक्र हो, ऊपर के बायें हाथ में गदा, नीचे के बायें हाथ में शंख और नीचे के दायें हाथ में पद्म। |
| किरीट | =मुकुट। |
| कौमोदकी | =विष्णु भगवान् की गदा। |
| कौस्तुभ | =वह पद्मराग रत्न जो समुद्र मन्थन के समय निकला था एवं जिसे विष्णु भगवान् अपने गले में पहनते हैं। |
| मुक्तादाम | =मोतियों का हार। |
| यज्ञसूत्र | =यज्ञोपवीत। |

प्रवचन =व्याख्यान।
श्रीवत्स =विष्णु भगवान् के वक्षस्थल पर महर्षि भृगु के चरण का चिह्न।
धनुराकारता =धनुष का-सा आकार।
कम्बु =शंख।
दोर्दण्ड =भुज-दण्ड।
पीवरता =मुटाई।
तनुता =पतलापन।

### द्वितीय दृश्य

निष्कुट =बगीचा।
रहस्य =गुप्त विषय।
अर्चा =पूजा।
विष्णूपासक =विष्णु + उपासक, वैष्णव, भगवान् विष्णु के भक्त
ईशान कोण =पूर्व और उत्तर दिशाओं के बीच का कोना।
क्षुप =पौधा।
प्रख्यात =प्रसिद्ध।

### तृतीय दृश्य

प्रस्तर =पत्थर।
शाकटायन =एक प्राचीन वैयाकरण।
टित् कित् =संस्कृत व्याकरण की परिभाषाएँ।
पिशिलि =एक प्राचीन वैयाकरण।
सुकर =सुगम।
दुष्कर =कठिन।
अलमिह वादेन =यहाँ विवाद न करो।
अकूपार =समुद्र।
दिगन्तपर्यन्त =दिशाओं के किनारे तक, क्षितिज तक।

| | |
|---|---|
| दृगन्त | =दृक् + अन्त, दृष्टि । |
| कल-कल | =मधुर ध्वनि । |
| खर-खर | =कठोर ध्वनि । |
| सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र | =सब शास्त्रों पर पूरा अधिकार रखने वाले। |
| दिग्गज | =दिक् + गज; बड़ा भारी । |
| विद्वन्मूर्धन्यललाम | =विद्वानों के मस्तक का रत्न । |
| अन्तेवासी | =शिष्य, विद्यार्थी । |
| वामावर्त्त | =वह शंख जिसको बजाते समय उसका खात ( गड्ढा ) बाईं ओर हो। इससे विपरीत दक्षिणावर्त्त होता है। |
| संग्रहणीय | =संग्रह करने योग्य । |

## चतुर्थ दृश्य

| | |
|---|---|
| भूमि-नन्दिनी | =भूमि की पुत्री । प्रत्येक पौधा एक तरह से भूमिनन्दन होता है। |
| उद्भिज्ज | =वृक्ष, वनस्पति । |
| रम्या | =रमणीक, सुन्दर । |
| ग्राम्या | =गाँव में होने वाली, समूह में होने वाली । |
| बहुमंजरी | =बहुत मंजरियों वाली । |
| अपेतराक्षसी | =राक्षसों को भगा देने वाली। |
| श्यामा | =साँवली । |
| रामा | =सुन्दरी, अभिराम । |
| धर्म्या | =धार्मिक कार्यों में व्यवहृत, उन्नतिकारिणी। |
| गौरी | =गोरी । |
| देवानना | =प्रकाशमान मुख वाली । |
| आपोदेवी | =जल देवता । |

रत्नाकर =समुद्र ।
अब्ज =अप्+ज । जल से उत्पन्न होने वाला ।
शुक्ति =सीपी ।
मुक्ता =मोती ।
वेला =समुद्रतट ।
निरामय =नीरोग, निः+आमय ।
मृदूलस्क =मृदु+उरः+क=मृदूलस्क,कोमल छाती वाला । र के स्थान में ल । cf mollusc and mollusk.
पत्युर्नो यज्ञसंयोगे =यह पाणिनि का एक सूत्र है । आशय यह है कि जिस अर्धाङ्गिनी को पति के साथ बैठकर यज्ञ करने का अधिकार हो वह पत्नी कहलाती है ।
गान्धर्वः समयान्मिथः =यह याज्ञवल्क्यस्मृति का वचन है । आशय यह है कि आठ प्रकार के विवाहों में से गान्धर्व वह है जिसमें वर और कन्या केवल परस्पर सम्मति से विवाह करलें ।
मौनं सम्मति लक्षणम् =यदि आपकी बात को सुनकर कोई चुप रहे तो समझिये कि वह आपसे सहमत है ।
"विवहावहै" =हम दोनों विवाह करते हैं ।
वज्रोपम =बज्र के समान, लोहे सा दृढ़ ।
आतप =धूप ।

पञ्चम दृश्य

अग्निहोत्र =हवन ।

मन्त्रणा =परामर्श, सलाह ।
पञ्चामृत =घी, दूध, दही, चीनी, शहद का बना हुआ पेय ।
आयोजन =सँजोना, तैयार करना ।
शुक्लाम्बर-धारिणी =श्वेत वस्त्र पहनने वाली ।
शशि वर्णा =चन्द्रमा के समान रङ्ग वाली ।

षष्ठ दृश्य

राशीभूत =एकत्र, इकट्ठा ।
कर्ण-किसलय =शोभा के लिये कान के ऊपर धारण किया हुआ पत्ता ।
दल =पत्ता ।
सान्निध्य =सामीप्य ।
आमोदित =प्रसन्न ।
प्रपन्न =शरणागत ।
सम्पर्क =सम्बन्ध, स्पर्श ।
भोग =नैवेद्य ( ठाकुर जी का भोग लगाया जाता है )
प्रतिमा =मूर्त्ति ।
चमत्कारिणी =विचित्र ।
समीचीन =ठीक ।
कमलदलायत-नयन =जिसके नेत्र कमल के पत्ते के समान विशाल हों ।
विभो =हे व्यापक परमात्मन् ।
मापति =मा+पति, लक्ष्मीकान्त ।
सच्चिन्मय =सत्+चित्+मय, चैतन्यमयी सत्ता वाले ।

———

# शङ्ख-महिमा

[अ] शङ्खो नो विश्वभेषजः (अथर्ववेद ४-१०-३)
शङ्ख हमारे लिये सब रोगों की एक औषधि है।

[आ] शङ्ख आयुष्प्रतरणो मणिः ( अथर्ववेद ४-१०-४)
शङ्ख को रत्न के समान धारण करने से आयु बढ़ती है।

# श्यामा तुलसी

श्यामा सरूपंकरणी पृथिव्या अध्युद्भृता ।
इदमू षु प्रसाधय पुना रूपाणि कल्पय ॥

(अथर्ववेद १-२४-४)

श्यामा त्वचा की विरूपता को हटाकर उसे सरूप कर देती है। दाग धब्बे दूर करके त्वचा को एक-सा कर देती है। हे श्यामे, इस शरीर को भली भांति सुधार कर काया-कल्प करदे।

## भगवान् विष्णु

महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे । (ऋग्वेद १-१५६-३)

हे सर्वव्यापक परमात्मन्, आप परम आराध्य हैं। हम सब आपकी सुमति का—दयादृष्टि का—भजन करते हैं

## विष्णु-प्रतीक शालग्राम-शिला

ऋषीणां प्रस्तरोसि । नमो दैवाय प्रस्तराय ।

(अथर्ववेद १६-२-६)

आप ऋषियों के पाषाण हैं। हम देव-रूप शिला को प्रणाम करते हैं।

# मिथिला

## एक अभिनव एकांकी



डॉ० कृष्णदत्त भारद्वाज,
एम० ए०, पी-एच० डी०
अध्यक्ष, हिन्दी-संस्कृत-विभाग,
मॉडर्न स्कूल, नई दिल्ली

# मिथिला

## दृश्य १

स्थान—सिद्धाश्रम

समय—प्रात:काल

( मुनियों की मण्डली विराजमान है । विश्वामित्रजी श्रीराम-लक्ष्मण से वार्त्तालाप कर रहे हैं )

राम—गुरुजी, आपकी कृपा से कल हम दोनों भाइयोंने ताड़का, मारीच, सुबाहु आदि राक्षसोंका अन्त कर दिया । आज हमारे लिये आपकी क्या आज्ञा है ?

विश्वामित्र—वत्स, तुम दोनों की वीरता से मुझे बड़ी प्रसन्नता है । मुझे ही क्या, इस सारी मुनिमण्डलीको यह जान कर बड़ा हर्ष होरहा है कि अब हमारे यज्ञ-हवन आदि धार्मिक कार्यों में कोई बाधा नहीं पड़ेगी । अब मेरी इच्छा है कि तुम दोनों भाई हम लोगों के साथ मिथिला चलो ।

लक्ष्मण—गुरुदेव, मिथिला में किसका राज्य है और वहाँ क्या-क्या वस्तुएँ दर्शनीय हैं ?

विश्वामित्र—कुमार, मिथिला में राजा जनक का शासन है । वे अपनी निष्काम कर्म-निष्ठाके लिये बड़े प्रसिद्ध हैं । राज्य का सब

काम करते हुए भी वे उसमें आसक्त नहीं होते। यही उनकी विशेषता है। उनके यहाँ एक बड़ा यज्ञ होने वाला है। हम लोग उसमें सम्मिलित होना चाहते हैं। मार्ग में शोण, गंगा और विशाला पड़ेंगे। शोण एक नद है, गंगा नदी है और विशाला एक नगरी है। इनके अतिरिक्त वहाँ पहुँचकर तुम मिथिला का राजप्रासाद और पुष्पवाटिका देख सकोगे। और भी एक अद्भुत वस्तु वहाँ है।

लक्ष्मण—वह क्या है गुरुदेव ?

विश्वामित्र—राजा जनक के यहाँ एक बहुत बड़ा धनुष है। वह पहले शिवजी के पास था। उसी से उन्होंने दक्षके यज्ञ का विध्वंस किया था। तदनन्तर वह धनुष शिवजीने देवताओं को दे दिया। देवताओंने उसे देवरात के पास धरोहरके रूप में रख दिया था।

लक्ष्मण—गुरुजी, ये देवरात कौन थे ?

विश्वामित्र—इतिहासवेत्ता कहते हैं कि वे इन महाराज जनकके एक पूर्वज थे। देवरात के पिता का नाम था निमि।

राम—गुरुदेव, शिवजी का वह धनुष तो बहुत बड़ा होगा।

विश्वामित्र—हाँ कुमार, वह धनुष बहुत बड़ा है। भारी भी बहुत है। मिथिला-नरेश नित्य देवता के समान गन्ध-पुष्पादिसे उसकी पूजा करते हैं। उसको एक स्थान से दूसरे स्थान तक ले जाना बड़ा कठिन है। अतएव इस काम के लिये महाराज ने आठ पहियोंवाला एक संदूक बनवाया है। उसी में वह रक्खा रहता है।

लक्ष्मण—गुरुजी ! वह सन्दूक क्या लकड़ी का है ?

विश्वामित्र—नहीं बेटा, लकड़ी का संदूक उस धनुष के लिये बहुत दृढ़ नहीं होता, अतएव वह लोहे का बनवाया गया है। एक-दो आदमियों से तो वह संदूक खिंचता भी नहीं, इसलिये अवसर पड़ने पर बहुत-से आदमी उसे खींचते हैं।

लक्ष्मण—गुरुदेव, आपके मुखारविन्द से उस दिव्य धनुष की चर्चा सुनकर मेरे हृदय में उसके दर्शन की बड़ी उत्कंठा हो रही है। आप हमें मिथिला कब ले चलेंगे?

विश्वामित्र—कुमार! मैं तो प्रस्तुत हूँ। तुम्हारा उत्साह हो तो अभी चल दें।

लक्ष्मण—हाँ गुरुदेव, अभी चल दीजिये। शुभस्य शीघ्रम्। साथ में कौन-कौन चलेंगे?

विश्वामित्र—ये सभी ब्रह्मवादी महर्षि महाराज जनक के यज्ञ में सम्मिलित होंगे।

लक्ष्मण—गुरुदेव, किस प्रकार चलेंगे? पैदल अथवा सवारी में?

विश्वामित्र—गाड़ियों का प्रबन्ध कर लिया गया है, अतएव तुम्हें पैदल चलने का कष्ट नहीं उठाना पड़ेगा।

लक्ष्मण—कितनी गाड़ियों का प्रबन्ध किया है?

विश्वामित्र—सौ गाड़ियों का।

लक्ष्मण—अहा, तब तो हम लोगों का एक बड़ा अच्छा दल हो जायगा।

राम—गुरुजी, यदि हम लोग अभी प्रस्थान कर दें तो सूर्यास्त तक कहाँ पहुँच लेंगे?

विश्वामित्र—मेरा अनुमान है कि सूर्यास्त से कुछ पूर्व ही शोणभद्र पहुँच जायँगे।

लक्ष्मण—गुरुदेव, शोण में आप मुझे और भय्या राम को तैरने तो देंगे न ?

विश्वामित्र—( मुस्करा कर ) वत्स ! दिन-ही-दिन में पहुँच जाओगे तो तुम लोग आज ही तैर सकोगे और यदि रात हो गयी तो कल प्रातःकाल ।

लक्ष्मण—तो गुरुजी, अब हम सब चल दें तो अच्छा हो ।

विश्वामित्र—एवमस्तु । चलने से पूर्व स्वस्तिकारक प्रार्थना बोल लो ।

सब—(मिलकर गाते हैं )

हमें शक्ति दो, पार करें प्रभु, वन औ' उपवन सब पथ के ।
देखें दृश्य मनोहर, पहुँचें मिथिला में हम सब न थके ।।
नदियों से शुभ सलिल मिले, मधु पुष्पों से, फल तरुवर से ।
कहीं मार्ग में हमें न भय हो असुर, दस्यु, नर, किन्नर से ।।

[ आगे-आगे विश्वामित्र और पीछे-पीछे राम, लक्ष्मण और मुनि आश्रम से बाहर जाते हैं ]

---

## दृश्य २

स्थान—शोण के तट पर एक शिविर ।

समय—रात्रि का प्रथम प्रहर ।

[ सायंकाल के भजन और भोजन से निवृत्त होकर विश्वामित्र, राम, लक्ष्मण और कतिपय मुनि बैठे हैं । शोण के प्रवाह की धीमी-धीमी ध्वनि आ रही है । चारों ओर प्रशान्त वातावरण है । परस्पर विश्रम्भालाप हो रहा है ]

विश्वामित्र—वत्स लक्ष्मण, तुम्हारी इच्छा पूरी हो गयी न ?

लक्ष्मण—आपकी कृपा से गुरुदेव ! मैं और भय्या राम शोण में मन भर कर तैरे। हम सब के एक साथ स्नान करने से तो नद के तट पर किसी पुण्यपर्व का-सा दृश्य उपस्थित हो गया था ।

राम—गुरुजी, आप लेट जाइये । हम दोनों आप के पैर दबा दें ।

विश्वामित्र—कुछ देर ठहरो, राम !

लक्ष्मण—तो गुरुजी, तब तक कोई सुन्दर कथा ही सुना दीजिये ।

विश्वामित्र—बेटा, क्या सुनाऊँ ? मुझे तो तुम दोनों से यही कहना है कि तुम ऐसे अच्छे-अच्छे काम करो कि आगे के युगों में लोग तुम्हारे पवित्र चरित्रों को कहें और सुनें ।

राम—यह तो आपका आशीर्वाद है, गुरुदेव ।

लक्ष्मण—आज तो गुरुजी, अपने ही जीवन की कोई घटना हम लोगों को सुनाइये ।

विश्वामित्र—अच्छा सुनो । तुम्हें अपने जीवन में हुए महान् परिवर्तन की घटना सुनाता हूँ । मेरे वंश का तो तुम्हें परिचय होगा हीं ।

लक्ष्मण—फिर भी उसे दुहरा दीजिये मुनिवर ।

विश्वामित्र—बड़ी पुरानी बात है, प्रजापति के एक पुत्र हुआ । नाम था कुश । कुश के हुए कुशनाभ । कुशनाभ के हुए गाधि । मैं उनका ही पुत्र हूँ । पहिले मैं क्षत्रिय था और था राजा ।

लक्ष्मण—यह बड़ा आश्चर्य है कि आप भी पहले एक राजा थे । अब तो आप ब्राह्मणों के भी शिरोमणि हैं ।

विश्वामित्र—हाँ ! एक बार ऐसा हुआ कि मैं एक अक्षौहिणी सेना लेकर देश-देशान्तर में घूमता-घामता वशिष्ठजी के आश्रम पर पहुँचा ।

राम—उन वशिष्ठ जी के आश्रम में जो अपने आशीर्वाद से कोसल-साम्राज्य की रक्षा किया करते हैं ।

विश्वामित्र—हाँ राम, उन्हीं के । उन्होंने मेरा और मेरी सेना का बड़ा आतिथ्य किया । नाना प्रकार के भक्ष्य, भोज्य, चोष्य, लेह्य, और पेय से परिपूर्ण विविध आकार के सोने और चाँदी के पात्र हम सबके सामने प्रस्तुत कर दिये ।

लक्ष्मण—बड़े आश्चर्य की बात है गुरुदेव, उनके पास इतनी सामग्री कहाँ से आयी ?

विश्वामित्र—वशिष्ठ जी के पास एक कपिला गौ थी । उसी के प्रभाव से उन्होंने ऐसा चमत्कार किया था । आतिथ्य ग्रहण करने के अनन्तर हम लोगों को उन्हें धन्यवाद देना चाहिये था, किन्तु

हमने तो रजोगुण से अभिभूत होकर उलटे उनकी दिव्य धेनु ही लेनी चाही ।

राम—गुरु वशिष्ठ जी ने क्या कहा ?

विश्वामित्र—कहा कि यह गौ ही तो हमारा सर्वस्व है । इसकी सहायता से ही हमारे यज्ञ-याग चलते रहते हैं । इसे हम न देंगे । तब तो मैंने और मेरी सेना ने बल का प्रयोग किया । गौ को छीना । किन्तु क्या हुआ ? गौ ने अपने शरीर से अनेक सैनिक उत्पन्न कर दिये । हमारी पराजय हुई । बड़ी ग्लानि हुई । कनिष्ठ कुमार को राज्याधिकार देकर मैं उत्तर दिशा में तपस्या करने वन की ओर चला गया ।

लक्ष्मण—फिर क्या हुआ गुरुदेव ।

विश्वामित्र—फिर मैंने हिमालय पर जाकर भगवान् आशुतोष को प्रसन्न कर उनके वरदान से दिव्य अस्त्र-शस्त्रों को प्राप्त किया और वहाँ से लौटकर वशिष्ठ के आश्रम पर ही उनका प्रयोग किया ।

राम—तो क्या फिर भी कपिला ने सैन्य की सृष्टि की ?

विश्वामित्र—नहीं । अबकी बार वशिष्ठ जी ने ही मुझे ललकारा । जब मैं नहीं माना और अपने आयुधों का मैंने उन पर प्रहार किया तो वशिष्ठजी ने अपने दण्ड से उन सबको विफल कर दिया ।

लक्ष्मण—बड़ा आश्चर्य है !

विश्वामित्र—हाँ, तब तो मेरे मन में ईर्ष्या और भी बढ़ गयी । मैं और भी अधिक तपस्या करने दक्षिण दिशा में चल दिया । उन्हीं

दिनों की तपस्या के प्रभाव से मैंने त्रिशंकु को सदेह स्वर्ग पहुँचा दिया था।

राम—यह प्रसंग हमने सुन रक्खा है, गुरुदेव।

विश्वामित्र—तब मैंने पश्चिम दिशा में पुष्कर के तट पर एक वन में रहकर घोर तप किया जिसमें मेनका नाम की एक अप्सरा ने विघ्न डाला था। अस्तु, तदनन्तर उत्तर में कौशिकी नदी के तट पर मैंने तपस्या की। उससे प्रसन्न होकर ब्रह्मा जी ने मुझे दर्शन दिये और महर्षि की पदवी भी।

लक्ष्मण—ओहो, इतनी घोर तपस्या पर भी ब्रह्मा जी ने ब्रह्मर्षि की पदवी नहीं दी।

विश्वामित्र—नहीं दी। हाँ, तो फिर मैं घोरतर तपस्या में लीन हो गया। उसमें विघ्न डालने के लिये इन्द्र ने रम्भा को भेजा। इन्द्र की इस नीचता से मुझे बड़ा कोप हुआ तो बेचारी रम्भा को मैंने शाप देकर शिला बना दिया। उस समय मैंने आत्म-परीक्षण किया तो अपने को काम-क्रोधादि आवेगों से मुक्त नहीं पाया। तब तो मैंने पूर्व दिशा में जाकर मौन और उपवास की साधना की। तब मुझे शान्ति का अनुभव बहुत हुआ। उन दिनों के मेरे तेज से त्रस्त होकर देवताओं ने ब्रह्माजी से मुझे वर देने का आग्रह किया तो ब्रह्मदेव ने मुझे ब्रह्मर्षित्व प्रदान कर अनुगृहीत किया। तदनन्तर वशिष्ठ जी ने भी मुझे ब्रह्मर्षिरूप में अपना लिया। मैं कृत्यकृत्य हो गया।

राम—आपकी यह उन्नति त्रिलोकीविश्रुत है, गुरुदेव।

लक्ष्मण—गुरुजी, आपकी यह कथा बड़ी ही रोचक है। ऐसी ही एक और प्रसंग सुना दीजिये।

विश्वामित्र—नहीं, अब शयन-वेला है। अब तुम विश्राम करो। देखो कई मुनि तो सो भी गये हैं। कल शीघ्र उठना है जिससे नित्य-नियम से निवृत्त होकर यात्रा में अग्रसर हों। अब तुम भगवान् का स्मरण करो। धीरे-धीरे ध्यान-मन्त्र बोलो।

राम और लक्ष्मण—( धीरे-धीरे )

जो क्षीर-सागर, शेष-शय्या, भक्त-हृदयों में तथा
हैं शयन करते, भक्तजन की नित्य हरते हैं व्यथा ;
श्रीकान्त वे सब दूर करके दीनता के ग्राम को
दें शुद्ध मति सद्-भक्ति, सुख आनन्द औ विश्राम को ।।

विश्वामित्र—अब तुम सो जाओ।

राम-लक्ष्मण—जो आज्ञा, गुरुदेव।

[ विश्वामित्र शयन करते हैं। राम और लक्ष्मण गुरुजी के चरण दबाते हैं। फिर स्वयं भी शयन करते हैं ]

---

# दृश्य ३

स्थान—गंगाजी के तट पर शिविर ।

समय—अपराह्ण ।

[शोण से चलकर विश्वामित्र जी मुनिमण्डली और राम-लक्ष्मण के साथ गंगाजी के तट पर आ पहुँचे हैं, जहाँ सव लोग स्नान-भोजन से निवृत्त होकर विश्रामपूर्वक यथेच्छ वार्तालाप कर रहे हैं ]

विश्वामित्र—वत्स राम, तुम थके तो नहीं ?

राम—नहीं गुरुजी, मैं तो अभी और यात्रा कर सकता हूँ । आज की इतनी छोटी यात्रा से तो लक्ष्मण भी नहीं थके होंगे । क्यों लक्ष्मण ?

लक्ष्मण—मुझे तो यात्रा में ऐसा आनन्द आता है कि मन चाहता है कि यात्रा ही करता रहूँ । यहाँ भिन्न-भिन्न प्रकार के ऐसे-ऐसे तरुवर, सरोवर, नद, नदी और पशु-पक्षी देखने को मिलते हैं जो नगरों में प्रायः नहीं हैं । उद्यानों और उपवनों की विचित्र छटा भी देखने को मिलती है जिससे चित्त अत्यन्त प्रसन्न हो जाता है । आज तो हमें पुण्यसलिला भगवती भागीरथी का दर्शन और स्पर्श मिला है जो कहते हैं कि बड़ा दुर्लभ है ।

राम—गंगा को भागीरथी क्यों कहते हैं ? क्या आप इस पर कुछ प्रकाश डालने की कृपा करेंगे ?

विश्वामित्र—वत्स, प्राचीन काल में तुम्हारे ही एक पूर्वज बड़े प्रतापी हो गये हैं । उनका नाम था सगर और अयोध्या ही उनकी

राजधानी थी। उनकी दो रानियाँ थीं—केशिनी और सुमति। बड़ी रानी के केवल एक पुत्र हुआ असमंजस, और छोटी के अनेक पुत्र थे। असमंजस स्वयं दुराचारी था, किन्तु उसका पुत्र अंशुमान् सदाचारी हुआ।

राम—तो गुरुजी, महाराज सगर अंशुमान से बड़े प्रसन्न होंगे?

विश्वामित्र—हाँ, तुम ठीक कहते हो राम। जब महाराज ने अश्वमेध-यज्ञ किया तब अंशुमान् को ही उसकी रक्षा का भार सौंपा गया था।

लक्ष्मण—महाराज का यज्ञ तो निर्विघ्न पूरा हो गया होगा?

विश्वामित्र—नहीं, वह यज्ञ पूरा न हो सका, क्योंकि इन्द्र राक्षस-वेष धारण करके उस अश्व को हर कर ले गया।

राम—तब क्या हुआ गुरुदेव ?

विश्वामित्र—तब सम्राट् सगर ने अपनी छोटी रानी के पुत्रों को आदेश दिया कि तुम सब लोग यज्ञ के घोड़े को ढूँढकर ले आओ। वे लोग पिता की आज्ञा से समस्त भूमण्डल में चक्कर लगा आये, किन्तु घोड़ा न मिला।

लक्ष्मण—ओहो! घोड़े को इन्द्र ने कहाँ छिपा कर रक्खा था। तब क्या हुआ, गुरुजी?

विश्वामित्र—तब महाराज ने उन कुमारों को दुबारा जाकर सब जगह उस घोड़े को ढूँढ निकालने की आज्ञा दी। सभी राजकुमार एक साथ अपने पिता के आदेश के अनुसार घूमते-घामते कपिल मुनि के आश्रम में पहुँचे तो देखते क्या हैं कि वहाँ घोड़ा बँधा है और कपिल ध्यान में निमग्न बैठे हैं।

राम—अच्छा हुआ जो उन्हें घोड़ा मिल गया ।

विश्वामित्र—नहीं, अच्छा नहीं हुआ । कुमारों पर बड़ी विपत्ति आ पड़ी ।

लक्ष्मण—विपत्ति कैसे आयी, गुरुजी ?

विश्वामित्र—राजकुमारों ने भ्रमवश कपिल मुनि को ही उस घोड़े का चोर समझ लिया और वे उन्हें बुरा-भला कहने लगे । तब तो कपिल मुनि को भी क्रोध आया और हुंकार से उन्होंने उन सभी राजकुमारों को क्षणमात्र में भस्म कर दिया ।

राम—यह तो बड़ा अनर्थ हुआ । तब क्या हुआ गुरुजी ?

विश्वामित्र—जब महाराज सगर को बहुत दिनों तक अपने राजकुमारों का कोई समाचार नहीं मिला तो वे बड़े चिन्तित हुए और अपने पौत्र अंशुमान् को उनका पता लगाने के लिये भेजा। अंशुमान् ढूँढते-ढूँढते उसी स्थान पर जा पहुँचे जहाँ घोड़ा बँधा हुआ था । अपने पितृव्यों की दुर्दशा देखकर उन्हें बहुत शोक हुआ। कपिल जी के आश्रम से उन्होंने घोड़ा ले जाकर महाराज सगर को दे दिया, तत्पश्चात् यज्ञ तो पूरा हो गया ; किन्तु उन राजकुमारों के उद्धार का प्रश्न सम्राट् के मनमें बराबर बना रहा। वे चाहते थे कि स्वर्लोक से किसी प्रकार गंगाजी यदि भूलोक में आ सकें तो उनके सलिल-स्पर्श से राजकुमारों की सद्गति हो जाय ।

लक्ष्मण—क्या महाराज सगर गंगाजी को ला सके ?

विश्वामित्र—नहीं बेटा, वे न ला सके । अंशुमान् भी न ला सके।

अंशुमान् के पुत्र दिलीप भी न ला सके। तत्पश्चात् दिलीप के पुत्र महाराज भगीरथ गंगा को लाने से कृत्यकृत्य हो गये।

राम—महाराज भगीरथ किस उपाय से गंगाजी को यहाँ लाये थे, गुरुजी ?

विश्वामित्र—महाराज भगीरथ ने गोकर्ण तीर्थ में घोर तपस्या करके लोकपितामह ब्रह्माजी को प्रसन्न कर लिया। ब्रह्माजी ने गंगाजी से भूलोक पर जाने के लिये कह दिया और भगीरथ को यह सम्मति दी कि तुम भगवान् शंकर को गंगा-धारण के लिये प्रसन्न कर लो।

लक्ष्मण—तब क्या महाराज ने शिव जी को प्रसन्न करने के लिये दुबारा तपस्या की ?

विश्वामित्र—हाँ, किन्तु शिवजी शीघ्रही प्रसन्न हो गये। वे आशुतोष जो ठहरे। तब गंगाजी उतरीं और शिवजी ने उन्हें अपनी जटाओं में धारण कर लिया। फिर भगीरथ का संकल्प पूर्ण करने के लिये शिवजी ने गंगाजी को बिन्दु सरोवर में छोड़ दिया। वहाँ पर गंगा जी की सात धाराएँ हो गयीं जिनमें से तीन तो पूर्व की ओर चली गयीं और तीन पश्चिम की ओर। सातवीं धारा महाराज भगीरथ के पीछे-पीछे चली।

राम—यह बड़ी प्रसन्नता की बात है कि अन्त में महाराज का मनोरथ पूर्ण हो ही गया।

विश्वामित्र—आगे-आगे महाराज अपने रथ पर चल रहे थे और गंगा जी उसी मार्ग से उनका अनुगमन कर रही थीं। चलते-चलते उसी स्थान पर जा पहुँचे जहाँ उनके पूर्वज भस्म रूप में पड़े हुए थे। ज्यों ही पतितपावनी गंगाजी ने अपने सुधा-मधुर

वारि-राशि से उस स्थान को आप्लावित किया त्यों ही महाराज भगीरथ के वे सभी पूर्वज सद्गति को प्राप्त हो गये । तभी से गंगा का नाम भागीरथी पड़ा है ।

लक्ष्मण—अहा, गंगा जी की यह कथा बड़ी विचित्र है, बड़ी रोचक है । ऐसा प्रतीत होता है कि आज रात में इस कथा के पात्रों का ही स्वप्न में भी दर्शन होगा ।

विश्वामित्र—अच्छा, अब तुम दोनों गंगा-स्तव का गान करो ।

राम-लक्ष्मण—( उच्च स्वर से )

जय गंगे प्रोज्ज्वल-जल-शालिनि विलसत्तुंग-तरंगे ।
जय हरि-चरण-नलिन-रस-पूते ब्रह्म-कमंडलु-संगे ॥
जय हर-जटा-जूट-सुविलासिनि कृत-दुरित-व्रज-भंगे ।
जय भागीरथि सगरसुतानामुद्धारिणि जय गंगे ॥
जय जय जय गंगे ॥

विश्वामित्र—अब तुम नित्य-नियम से निश्चिन्त हो जाओ । कल प्रातःकाल नावों के द्वारा गंगा जी को पार करके विशाला चलेंगे । वहाँ एक रात रहकर तब मिथिला के लिये प्रस्थान होगा ।

राम—जो आज्ञा गुरुजी !

[ राम और लक्ष्मण प्रणाम करके शिविर से बाहर जाते हैं ]

---

# दृश्य ४

स्थान—मिथिला के एक उपवन में एक आश्रम ।

समय—पूर्वाह्ण ।

[ विश्वामित्रजी राम, लक्ष्मण आदि के साथ मिथिला में घूमते-घामते एक उपवन में पहुँचे । वहाँ एक प्राचीन आश्रम था । उसी के सम्बन्ध में चर्चा चल रही है । ]

राम—गुरुदेव, मिथिलापुरी वास्तव में परम सुन्दरी है ।

लक्ष्मण—क्या मिथिला भी कोई वनिता है जो वह सुन्दरी है ?

राम—भाई, क्या नारियों के लिये ही सुन्दरी शब्द का प्रयोग होता है ?

लक्ष्मण—तो क्या उनके अतिरिक्त और किसी के लिये भी होता है ?

राम—मेरी समझ से तो जो कुछ भी सुन्दर हो—चेतन वा अचेतन—उसके लिये सुन्दर-सुन्दरी का प्रयोग होना चाहिये । क्यों गुरुजी ?

विश्वामित्र—ठीक है । मैं तुमसे सहमत हूँ । किन्तु लक्ष्मण के इस अभिप्राय को भी मैं स्वीकार करता हूँ कि नारियों के लिये ही सुन्दरी शब्द का प्रयोग अधिक होता है । अस्तु, देखो, सामने के उपवन में यह आश्रम कितना रमणीय है ।

राम—हरे-हरे वृक्ष, लता और फूलों की तो यहाँ कमी नहीं दिखायी देती, किन्तु गुरुजी ! यहाँ कोई रहता नहीं है क्या ? आप तो यहाँ पहले भी आये होंगे अथवा इसके सम्बन्ध में कुछ सुना होगा । यह किसका आश्रम है ?

विश्वामित्र—कुमार, यहाँ पहले गोतम रहा करते थे ।

लक्ष्मण—क्या वे अब यहाँ नहीं रहते हैं ?

विश्वामित्र—नहीं, वे किसी और स्थान को चले गये ।

राम—क्यों गुरुजी, यहाँ क्या उनका मन नहीं लगा ?

विश्वामित्र—नहीं, एक दिन वे किसी बातपर अपनी पत्नी से अप्रसन्न हो गये तो उन्होंने उसे शाप दे दिया कि तू शिला हो जा । फिर वे इस आश्रम को त्यागकर हिमालय को चले गये ।

लक्ष्मण—मुनि-पत्नी का नाम क्या है गुरुदेव ?

विश्वामित्र—उनका नाम अहल्या है ।

राम—तो क्या अहल्याजी यहाँ शिलारूप में अभीतक पड़ी हुई हैं ?

विश्वामित्र—हाँ ।

लक्ष्मण—तो क्या हम लोग उनका दर्शन कर सकते हैं ?

विश्वामित्र—हाँ, क्यों नहीं ? चलो आश्रम के भीतर चलें ।

( तीनों भीतर जाते हैं )

राम—बड़ा शान्त वातावरण है ।

विश्वामित्र—(सामने की ओर अँगुलीं से बताते हुए) देखो वह सामने अहल्या ही हैं ।

राम—मुनिपत्नी हम लोगों की आदरणीय हैं, अतएव हम दोनों भाई उनको प्रणाम कर लें । [ चरण छू कर प्रणाम करते हैं । उसी समय शिलामयी अहल्या सजीव हो जाती है ]

अहल्या—आपकी विजय हो । ( हाथ जोड़कर ) अभिनन्दनीय

कौसल्या-नन्दन ! आप लोगों का आतिथ्य करने से पूर्व में आप-के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकाशित करना चाहती हूँ ।

विश्वामित्र—(आश्चर्य से) यह कैसी विचित्र बात है ! क्या अहल्या बोल सकती है ?

अहल्या—हाँ, अब श्रीराम के यहाँ पदार्पण करने से । मुनिवर ने अपने शाप की सीमा यही बतायी थी । मेरा उद्धार हो गया । अब मैं पति की सेवा के योग्य हो गयी हूँ । आज मुझे बड़ी प्रसन्नता है । क्षणभर इस कुंज में (एक कुंज की ओर संकेत करती है) विश्राम कीजिये । तबतक मैं स्नान करके आप के आतिथ्य के लिये पत्र, पुष्प, फल और जल ला रही हूँ । [ जाती है और सत्कार सामग्री लाकर अतिथियों के सम्मुख सादर प्रस्तुत करती है ]

विश्वामित्र—साध्वि ! आपका आतिथ्य हमें सहर्ष स्वीकार है । अब आप अपने पतिदेव की सेवा में पधारें ।

राम—हमें भी मिथिलापुरी में जाने के लिये आज्ञा दीजिये ।

अहल्या—( हाथ जोड़कर )

सानुज प्रभु के दर्शन से मैं शापमुक्त औ शुद्ध हुई हूँ ।
पति सेवा में रहने को अब शिलाभाव से बुद्ध हुई हूँ ।।
दिव्य चरण ये सुंदर मेरे चित्त-सदम में नित्य रहेंगे ।
जन्म-जन्म के पाप शाप सब क्षण-क्षण में फिर क्यों न बहेंगे ।।

[ एक ओर से अहल्या का प्रस्थान और दूसरी ओर से राम-लक्ष्मण सहित विश्वामित्र का ]

---

# दृश्य ५

स्थान—मिथिला में विश्वामित्रजी का विश्रामगृह ।

समय—सायंकाल ।

[ विश्वामित्रजी ने राम, लक्ष्मण और मुनिमण्डली के साथ एकान्त स्थान में अपना डेरा डाला है । मिथिलेश को जब विश्वामित्रजी के आने का समाचार मिला तब वे अपने पुरोहित शतानन्द तथा अनेक ऋत्विजों को साथ लेकर वहाँ आये हुए हैं । पूजा की सामग्री एक ओर चौकी पर रक्खी है ]

विश्वामित्र—महाराज, आपने भक्ति भाव से हमारी जो पूजा की है, उसे हमने सहर्ष स्वीकार किया है । हम लोग सिद्धाश्रम से शोण, गंगा और विशाला होते हुए इधर आये हैं । यहाँ आनेका हमारा मुख्य उद्देश्य तो आप के यज्ञ में सम्मिलित होना ही है ।

जनक—मेरा अहोभाग्य है महोदय, जो आपने मुझे घर बैठे दर्शन दिये । आज मुझे ऐसी प्रसन्नता हो रही है जैसे मुझे साक्षात् लोकपितामह ब्रह्मा जी के दर्शन हो रहे हों ।

शतानन्द—इसमें क्या संदेह है महाराज ? विश्वामित्र जी का अतुल प्रताप है । त्रिशंकु के लिये आपने ही नवीन सृष्टि का आयोजन किया था । अतः निस्सन्देह आप ब्रह्मा जी के समकक्ष ही हैं ।

सब ऋत्विज्—धन्य हो, धन्य हो । ब्रह्मर्षि विश्वामित्र की विजय हो ।

विश्वामित्र—शतानन्दजी, आपके लिये एक विशेष समाचार लाया हूँ।

शतानन्द—कहिये महर्षि, मेरे आनन्द की वृद्धि कीजिये।

विश्वामित्र—सुनकर आप शतानन्द से सहस्रानन्द हो जायँगे।

शतानन्द—मैं उत्सुक हूँ।

विश्वामित्र—अपनी इस यात्रा में हम लोग आपके पिता गोतमजी के आश्रम में भी गये थे।

शतानन्द—बड़ी कृपा की आपने ऋषिवर।

विश्वामित्र—वहाँ इन दोनों बालकों ने (राम और लक्ष्मण की ओर संकेत करते हैं) आश्रम के इतिहास को जानना चाहा। मैंने संक्षेप में कह सुनाया। तब इनकी इच्छा हुई कि अहल्याजी का भी दर्शन करते चलें।

शतानन्द—इच्छा तो अच्छी थी, किन्तु हमारी माताजी तो निश्चेष्ट पड़ी हैं।

विश्वामित्र—नहीं, निश्चेष्ट नहीं; अब वे सचेष्ट हो गयी हैं।

शतानन्द—(आश्चर्य से परिपूर्ण होकर) ऐं! क्या कहा? सचेष्ट! क्या मेरी माताजी सचेष्ट? क्या मैं स्वप्न देख रहा हूँ?

विश्वामित्र—आप जाग रहे हैं शतानन्दजी! यह सत्य है; और यह वृत्त भी इतना ही सत्य है कि आपकी माताजी अब सचेष्ट हो गयी हैं।

एक ऋत्विज्—(खड़े होकर) मैं समस्त ऋत्विङ्-मण्डली की ओर से आपको इस शुभ संवाद के उपलक्ष्य में हार्दिक बधाइयाँ देता हूँ शतानन्दजी।

शतानन्द—( हाथ जोड़कर ) मुझ स्वीकार है । (विश्वामित्र के प्रति) मैं वास्तव में सहस्रानन्द हो गया । यह चमत्कार कैसे हुआ, मुनीन्द्र ?

विश्वामित्र—आपके आश्रम में कुमार (रामजी की ओर संकेत करके) के पदार्पण करने से ।

शतानन्द—यह आपको कैसे विदित हुआ ?

विश्वामित्र—आपकी माताजी के कहने से ही ।

शतानन्द—माताजी के कहने से ! क्या अब वे बोल भी सकती हैं ?

विश्वामित्र—हाँ, अब वे बोल भी सकती हैं ।

शतानन्द—तब तो मैं लक्षानन्द हो गया । महर्षे, क्या कहा था मेरी माताजी ने ?

विश्वामित्र—उनके कहने का आशय यही था कि गोतमजी ने शाप देते समय उसकी अवधि श्रीराम के उस आश्रम में पधारने तक निश्चित कर दी थी ।

शतानन्द—बड़ी प्रसन्नता की बात है । माताजी इस समय आश्रम में ही हैं क्या ?

विश्वामित्र—नहीं, वे महर्षि गोतम की सेवा के लिये हिमालय की ओर चली गयी हैं ।

शतानन्द—बड़ा हर्ष हो रहा है मुझे महर्षे, आपके वचनों से ।

जनक—महर्षे, जिन कुमार की आपने इस समय अभी चर्चा की है, उनका परिचय प्राप्त करने की मुझे उत्कट जिज्ञासा हो रही है ।

विश्वामित्र—( मुस्करा कर ) राजर्षे क्या ब्रह्म-जिज्ञासा का समाधान

कर चुकनेवाले के भी हृदय में कोई जिज्ञासा अवशिष्ट रह जाती है ?

जनक—रहती तो नहीं है और न रहनी चाहिये, कारणाभावात्। किन्तु न जाने क्यों जबसे मैंने इनका दर्शन किया है तबसे मेरा मन कुछ और-सा हो गया है।

विश्वामित्र—हो गया है कि हो रहा है ?

जनक—हो तो गया ही है, हो भी रहा है। ये कौन हैं ? कहाँ रहते हैं ? किसके पुत्र हैं ?

विश्वामित्र—( राम की ओर संकेत करके ) ये जो इन्दीवरदल-श्यामल छवि वाले नयनाभिराम हैं इनका नाम राम है, और ये जो ( लक्ष्मण की ओर निर्देश करके ) शशि-गौर शुभ-लक्षण हैं इनका नाम लक्ष्मण है। दोनों ही अयोध्या-नरेश इक्ष्वाकु-वंशी महाराज दशरथ के प्रथम और तृतीय नन्दन हैं। [ राम और लक्ष्मण उठकर जनक को अभिवादन करते हैं और जनक उन्हें आशीर्वाद देते हैं ]

जनक—सुना है कि महाराज दशरथ के चार पुत्र हैं।

विश्वामित्र—हाँ, उनके द्वितीय एवं चतुर्थ कुमार उनके ही पास हैं। यहाँ नहीं आये।

जनक—राजकुमारों का वनवासियों के संग निवास मेरे लिये अभी तक पहेली ही बना हुआ है।

विश्वामित्र—रहने दीजिये पहेली ही। बहुतों के लिये मिथिलेश का याज्ञवल्क्य के निकट निवास भी तो पहेली ही होगा।

जनक—मैं समझ गया महर्षे ! महाराज दशरथ ने अपने इन दोनों

सुपुत्रों को आपसे विद्याध्ययन करने के लिये आपकी सेवा में रक्खा है।

विश्वामित्र—आपका विचार अंशतः सत्य है।

जनक—उसको महर्षि पूर्णतः सत्य करने की कृपा करें।

विश्वामित्र—सिद्धाश्रम में जब मैं यज्ञ-याग किया करता था तब मेरा वह धार्मिक अनुष्ठान निर्बाध नहीं था। कुछ दुर्वृत्त व्यक्ति उसमें निरन्तर विघ्न डाला करते थे। उनके उस दुर्व्यवहार से उद्विग्न होकर मैं अयोध्या-नरेश से माँगकर इन दोनों कुमारों को अपने यहाँ ले आया। तब इन्हें मैंने समयोपयोगी शस्त्रास्त्र सिखाये, जिससे इन्होंने उन दुर्दान्त दैत्यों का दमन कर डाला।

जनक—बड़ा अच्छा हुआ जो आपका धर्मानुष्ठान विघ्नरहित हो गया।

विश्वामित्र—आपके यहाँ के शिव-चाप को देखने की लालसा से अब ये दोनों राजकुमार हमारे साथ मिथिला आये हैं।

जनक—मैं धन्य हूँ।

[ विश्वामित्र के मिथिलागमन का संवाद जानकर राजगुरु याज्ञवल्क्य उनसे मिलने आये हैं। उनके आते ही सब लोग आदर-प्रदर्शन के लिये खड़े हो जाते हैं। यथायोग्य प्रणामाशीर्वाद हो जाने के पश्चात् सब लोग यथास्थान बैठ जाते हैं। याज्ञवल्क्य विश्वामित्र के निकट विराजमान हैं ]

याज्ञवल्क्य—आज मिथिला धन्य है जो चतुर्वेद-सार गायत्री मन्त्र के ऋषि राजर्षि-कुलप्रसूत किन्तु ब्रह्मर्षि-पदवी-समलंकृत विश्वामित्र जी यहाँ पधारे हैं।

विश्वामित्र—याज्ञवल्क्यजी ! यह तो आपका शिष्टाचार है। जनक-

जैसे अन्तेवासी के उपदेशक आपके दर्शन से हम ही आज कृतकृत्य हो रहे हैं।

याज्ञवल्क्य—किन्तु इस संतसमागम के पुण्य के भागी होंगे जनक ही।

जनक—यह कैसे ?

याज्ञवल्क्य—विश्वामित्रजी ने जिस पवित्र त्रिपदा सावित्री का दर्शन-किया है उसके भर्गस् को तो आप अपने अन्त:करण में बहुत दिनों से धारण किये हुए हैं, किन्तु उसके देवता को आपने अभीतक नहीं देखा न ?

जनक—नहीं गुरुदेव !

याज्ञवल्क्य—विश्वामित्र के दक्षिण पार्श्व में विराजमान अमल-कमल दल-नयन-युगल लोकाभिराम श्रीराम ही वे देव हैं। सांसारिक समस्त सौंदर्यों का निरपेक्ष आपका चित्त-चकोर कुछ समय से रामचन्द्र की ही ओर आकृष्ट हो रहा है। आपकी साधन-वल्लरी आज सफल हो जायगी। आपके हृदय में सहसा उदित विचिकित्सा को योगदृष्टि से जानकर उसकी चिकित्सा के लिये ही मैं यहाँ अनाहूत भी केवल आपकी कल्याण-कामना से और श्रीराम की दिदृक्षा से उपस्थित हो गया था। अब मैं जाता हूँ। परम तत्त्व के साक्षात्कार से आज मैं स्वयं भी परितृप्त हो गया हूँ।

जनक—आपकी कृपा का मैं अत्यन्त आभारी हूँ, गुरुदेव।

[ श्रीराम के चरणारविन्दों की ओर देखते हुए याज्ञवल्क्य चले जाते हैं ]

शतानन्द—( जनक से ) राजर्षे ! अयोध्या के राजकुमारों के आवास

का उचित प्रबन्ध करा दीजिये । ये कुसुमकोमल कुमार इन कठिन मृगचर्मों पर सुख नहीं पा सकेंगे ।

जनक—आप ठीक कह रहे हैं पुरोहितजी, मैं जाकर सब प्रबन्ध अभी करा दूंगा । (विश्वामित्र से) अच्छा, तो इस समय के लिये आज्ञा दीजिये, मुनिवर !

विश्वामित्र—

हाँ, जाइये, निज यज्ञ का भी तो निरीक्षण कीजिये ।
सब पौरजन औ' मन्त्रिमण्डल का परीक्षण कीजिये ।।
हम भी चलें सुषमा पुरी की देख लें, उद्यान में
फिर बैठ जायेंगे कहींपर शान्त होकर ध्यान में ।।

[ जनक शतानन्द आदि एक ओर जाते हैं । फिर विश्वामित्र, राम, लक्ष्मण आदि भी दूसरी ओर से बाहर जाते हैं । )

# दृश्य ६

स्थान—राजप्रसाद ।

समय—सूर्यास्त के अनन्तर ।

( महाराज जनक अभी वाहर से लौटे हैं । महारानी उनकी प्रतीक्षा में थीं, अतएव आते ही वार्त्तालाप प्रारम्भ हो गया )

रानी—आज आप और दिनों की अपेक्षा अधिक प्रसन्न प्रतीत हो रहे हैं । क्या कहीं आज सत्संग में कोई विशेषता रही ? अथवा ध्यान में अधिक आनन्द मिला ?

राजा—आप ठीक कहती हैं । मेरे हृदय में आज आनन्द की विशेषता है, उसी की झलक कदाचित् मुखमण्डल पर भासित हो रही है । आज आपकी इस पुरी में गाधि-तनय, ब्रह्मर्षि विश्वामित्रजी पधारे हैं, उनका सत्संग बहुत रोचक रहा ।

रानी—सत्संग रोचक रहा, यह हर्ष का विषय है; किन्तु इस पुरी को आज आपने मेरी कैसे बताया ? यह तो सदा से आपकी ही है ।

राजा—क्या मेरी सम्पत्ति आपकी नहीं ?

रानी—कुछ है, कुछ नहीं ।

राजा—जो नहीं है उसका उदाहरण ?

रानी—त्रिभुवन में आपका यश विदित है, मेरा नहीं ।

राजा—अच्छा, आपका अभिप्राय राजसत्ता को अंगीकार करने से है ।

आप राज्य सँभालिये, मुझे तो तब ध्यान और सत्संग के लिये कुछ अधिक ही समय मिल जायगा । मेरी छुट्टी हो जायगी। कल से ही सही ।

रानी—मैंने कब कहा था कि मैं राज्य का काम सँभालना चाहती हूँ । मेरा तो आशय यही था कि आपका यश आपका ही है।

राजा—क्योंकि आप आप ही हैं और मैं मैं ही हूँ ।

रानी--हाँ, यह तो आप ठीक ही कह रहे हैं। इस सर्वत्र जागरूक द्वैत की महिमा ही ऐसी है। किन्तु कुछ अद्वैतवादी इसे मिटाने पर बद्ध-परिकर हैं ।

राजा—हाँ, तो मेरी बात अधूरी ही रह गयी । मैंने आज समाधि का फल भी पा लिया।

रानी--कैसे ?

राजा—जिस निराकार आनन्द की मैं उपासना किया करता था, उससे अधिक आनन्द आया आज सायंकाल नराकार आनन्द की उपासना में। अमूर्त तत्त्व की भावना से भावित मेरा हृदय आज बलात् उस मर्त्त तत्त्व की ओर आकृष्ट हो गया ।

रानी—मैं नहीं समझ रही हूँ आपके भावको ।

राजा--हम लोगों ने पहले सुन रक्खा है न कि महाराज दशरथ के पुत्रेष्टि-यज्ञ में स्वयं यज्ञ-देवता ने प्रकट होकर राजा को प्रसाद दिया था और उसके फलस्वरूप उनके चार पुत्र हुए थे ।

रानी—हाँ, यह तो पुरानी बात है, राजन् !

राजा—तो उन दिव्य बालकों में से दो विश्वामित्रजी के साथ आये हुए हैं। मेरे नेत्र ज्यों ही बड़े कुमार श्रीरामचन्द्र की ओर गये त्यों ही चकोर के समान पुलकित हो गये और मेरा मन भी जैसे उन्हीं में समा गया हो। उनका सौन्दर्य, माधुर्य, लावण्य देखते ही बनता है। उनका-सा अनुपम कैशोर मैंने अन्यत्र कहीं नहीं देखा।

रानी—तो क्या उन्हीं को आप नराकार आनन्द बता रहे हैं ?

राजा—हाँ, मेरा आशय आपने ठीक समझा है। जब मेरे मन में कुछ संदेह हुआ तो यदृच्छागत याज्ञवल्क्यजी के उपदेश से उसका निराकरण हो गया। मैं चाहता हूँ कि उनके अभिराम पादपद्मों में अपना सर्वस्व अर्पण कर दूँ।

रानी—आपने जब अपना हृदय ही उनके चरणारविन्दों में समर्पण कर दिया तो समझिये कि सब कुछ ही अर्पण कर दिया। फिर भी यदि आप अपने भक्तिभाव के प्रतीक के रूप में कुछ भेंट करना ही चाहते हैं तो अपना कण्ठहार उन्हें अर्पण कर दीजिये।

राजा—( अपना गला टटोलकर ) क्या अपनी यह जपमाला उन्हें दे दूँ ?

रानी—नहीं, मेरा अभिप्राय इस माला से नहीं है।

राजा—तो किससे है ?

रानी—मेरा आशय है सीता से, जो न केवल आपके ही गले का हार बनी हुई है अपितु मेरे भी। सीता भी दिव्य जन्मा बालिका है। लक्षणों से वह साक्षात् लक्ष्मी ही विदित होती है। विष्णुरूपी वर को लक्ष्मीरूपिणी कन्या प्रदान कर अनन्त कल्याण का भाजन बनना

किसको इष्ट न होगा। यह लक्ष्मी-नारायण का संयोग बड़े भाग से मिलता है।

राजा—किन्तु इसमें एक बाधा है।

रानी—वह क्या, राजन्!

राजा—वही मेरी पुरानी प्रतिज्ञा कि जो शिव-चाप पर प्रत्यंचा चढ़ा सकेगा, उसीके साथ मैं इस अपनी दिव्य-जन्मा पुत्री का विवाह करूँगा।

रानी—मुझे तो ऐसा लगता है कि श्रीराम शिवचाप को उठा लेंगे।

राजा—वे भले ही परब्रह्म हों, किन्तु ऐसे कुसुम-हास-सुकुमार हैं कि मुझसे तो धनुष उठाने की उनसे प्रार्थना भी करते न बन सकेगी।

रानी—( मुस्कराकर ) प्रयत्न करेंगे तो अवश्य बन सकेगी। फिर भी यदि न बन सके तो आप मुझे बुला लीजिये। मैं उनसे यह प्रार्थना कर दूंगी, अपनी ओरसे नहीं, आपकी ही ओर से।

राजा—समीचीन। आपने ही उत्साह बढ़ाकर मुझे साम्राज्य-शासन के साथ-साथ ब्रह्मचर्चा कर सकने की सुविधा दी है।

रानी—आप-जैसे राजर्षि जगत् में विरले ही होते हैं। आपके कर्मयोग की धूम सर्वत्र है ही, पराक्रम की भी है।

राजा—मैंने ऐसा कौन-सा पराक्रम किया है जिसकी प्रजा में चर्चा होती हो?

रानी—क्या आपने युद्ध में सांकाश्य के सुधन्वा के दाँत खट्टे नहीं किये थे?

राजा—आपको स्मरण है वह युद्ध ?

रानी—वह युद्ध आपकी वीरता का प्रतीक जो ठहरा।

(नेपथ्य में गान)

आप धर्म की रक्षा करने जब-जब आते भू पर हैं,
तब-तब आगमनार्थ शक्ति भी सँग आपके तत्पर हैं।।
तत्त्व एक ही भक्तजनों को द्विधा रूप में भाषित है,
मेरा हृदय भवन प्रभुवर, इस भक्तिभाव से भासित है।।

राजा—देखो यह सीता की सायंकालीन उपासना के मन्त्र प्रारम्भ हो गये। आप भी मेरी पूजार्चा का आयोजन कराइये।

रानी—जो आज्ञा। (जाती है)

---

## दृश्य ७

स्थान—जनकजी की यज्ञशाला।

समय—पूर्वान्ह ।

(महाराज जनक ने श्रीराम, लक्ष्मण और विश्वामित्र को अपने यहां बुलाया है। आतिथ्य-सत्कार के अनन्तर वार्तालाप हो रहा है। पास में मन्त्री भी बैठे हैं।)

विश्वामित्र—राजर्षे, हम आपके किये हुए सत्कार से बड़े प्रसन्न हैं।

जनक—मैं अनुगृहीत हूँ। मेरे योग्य आदेश दीजिए ।

विश्वामित्र—अब मैं चाहता हूँ कि आप इन दोनों राजकुमारों को ( राम-लक्ष्मण की ओर संकेत करते हैं ) शिवजी का धनुष दिखा दें जिससे इनकी उत्सुकता पूरी हो जाय।

जनक—जो आज्ञा। मैं उस पवित्र धनुष को अभी यहां मँगाये देता हूँ। ( मन्त्री से ) मन्त्री जी, आप शिवचाप को यहाँ मँगा लीजिये ।

मन्त्री—आपका आदेश शिरोधार्य है, राजन।

( जाते हैं )

जनक—मुनीन्द्र, मेरे यहाँ यह जो दिव्य धनुष है वह मेरे एक पूर्वज को देवताओं से धरोहर के रूप में मिला था। यह वही चाप है जिससे प्राचीन काल में भगवान शंकर ने त्रिपुरासुर को परास्त किया था।

विश्वामित्र—इसको किसी ने उठाया भी है ?

जनक—नहीं महर्षे ! मैंने अपनी भूमिजा पुत्री सीता के विवाह के लिये यह प्रतिज्ञा की है कि जो पराक्रमी पुरुष इस शिव-चाप को अधिज्य कर सकेगा, उसके साथ मैं सीता का विवाह करूँगा। अनेक नरेश सीता के पाणिग्रहण के लिये यहाँ आये। मैंने उनके सम्मुख इस धनुष को रखकर अपनी प्रतिज्ञा सुनाई, किंतु उनमें से कोई प्रयत्न करने पर भी इसको न उठा सका।

विश्वामित्र—वे नरेश आपकी इस प्रतिज्ञा से क्षुब्ध तो नहीं होते थे।

जनक—होते थे, मुनिवर, एक बार ऐसा हुआ कि कई राजाओं ने मिलकर एक साथ मिथिला पर आक्रमण कर दिया और पुरी की प्रजा को व्यथित करने लगे। मैंने पहले तो शत्रुओं के दमन के साधनों का उपयोग किया, किंतु उन सबके समाप्त हो जाने पर मैंने देवाराधन किया। उस आराधना से प्रसन्न होकर देवताओं ने मुझे एक चतुरंगिणी सेना प्रदान की। फिर उस सेना ने तो ऐसा विकट पराक्रम दिखाया कि सारे शत्रुओं के पैर उखाड़ दिये।

(मन्त्री का प्रवेश। पीछे से लोहे के एक संदूक को कुछ सबल पुरुष खींचकर लाते हैं, जिसमें धनुष रखा है। मन्त्री ढक्कन खोलते हैं।)

विश्वामित्र—क्या इसी सन्दूक में शिवचाप है ?

जनक—हाँ, मुनिवर, धनुष आ गया है। दोनों राजकुमार इसे देख सकते हैं।

विश्वामित्र—(राम से) वत्स रामभद्र और वत्स लक्ष्मण, तुम दोनों धनुष के पास जाकर उसे अच्छी तरह देख लो।

(दोनों कुमार धनुष के पास जाकर उसे चारों ओर से भली भांति देखते हैं और प्रसन्न होते हुए अपने-अपने स्थान पर विराजमान होते हैं।)

राम—गुरुजी, हम दोनों ने धनुष को अच्छी तरह देख लिया।

विश्वामित्र—बेटा राम, क्या तुम अकेले ही उसे उठा सकते हो ?

राम—गुरुदेव का आशीर्वाद चाहिए।

विश्वामित्र—वह तो सदा है ही।

राम—तो मैं प्रस्तुत हूँ।

विश्वामित्र—अच्छा, तो बेटा, उसे तनिक उठा कर तो देखो।

राम—जो आज्ञा, गुरुदेव।

(श्रीराम धनुष के पास जाते हैं और मध्यभाग से उसे पकड़कर अनायास उठा लेते हैं। प्रत्यंचा खींचते हैं तो धनुष घन-गर्जन के समान घोर ध्वनि के साथ टूट जाता है। उपस्थित व्यक्तियों में से अनेक उस अद्भुत आश्चर्य और गंभीर ध्वनि के कारण मूर्छित होकर गिर पडते हैं। फिर सचेत होकर बैठ जाते हैं।)

जनक—(प्रसन्नता पूर्वक) अहा! आज मेरे समान भाग्यवान कौन होगा। आज लोकाभिराम राम ने स्वयं मेरी प्रतिज्ञा का निर्वाह किया है। श्रीराम का पराक्रम अश्रुत पूर्व है। जैसा इनका माधुर्य है वैसा ही इनका शौर्य है। मेरी दिव्यजन्मा पुत्री आज दिव्यजन्मा पति के गले में विजयमाला पहनायेगी। (मन्त्री से)

मन्त्रीजी, आज प्रजा में सर्वत्र इस सुसंवाद की घोषणा करा दीजिए पुरी को सर्वथा परिष्कृत और अलंकृत कराने का आदेश दीजिए ।

मन्त्री—जो आज्ञा महाराज ।

विश्वामित्र—आज आपकी यज्ञदीक्षा सफल हो गई, समाधि का ध्येय प्राप्त हो गया । आप इस समय समस्त प्रजा के और अतिथियों के बधाई के पात्र हो रहे हैं।

जनक—गुरुजनों के आशीर्वाद से सर्वदा कल्याण ही होता है।

विश्वामित्र—अच्छा, अब प्रासाद में जाकर इस पुण्य-पर्व के उपलक्ष में सब पुरजन और परिजन को प्रसाद-वितरण का आयोजन कीजिए। और हम जैसे अतिथियों को भी न भूलिए । इस बीच में हम भी मध्यान्ह संध्या कर लें।

जनक—जो आज्ञा।

(जाते हैं)

विश्वामित्र—( गाते हैं )

जो लोक-सविता देव हैं सद्-बुद्धि-दायी सर्वदा
हृत्पद्म में आसीन हों सम्यक हमारे वह सदा ॥
उस देव की जो शक्ति है सच्चिन्मयी सर्वेश्वरी
वह मंगलों को दे विजय-सुख-शांति धन-वैभव-करी ॥

( ध्यानस्थ हो जाते हैं )

---

## दृश्य ८

स्थान—राज-प्रासाद के समीप विवाह-मण्डप।

समय—सायंकाल।

(मण्डप के एक भाग में वरपक्षीय और दूसरे भाग में कन्या पक्षीय जनता रमणीय आसनों पर प्रसन्न मुद्रा में विराजमान है। वर-वेष में श्रीराम अपने भाइयों एवं सुहृदों के साथ मध्य मण्डप में आ गए हैं जो कि रत्नालंकार से अलंकृत होने के कारण अद्भुत छटा दिखला रहे हैं। दूसरी ओर सीताजी की सखियां परस्पर वार्तालाप कर रही हैं।)

शालिनी—अरी मालिनी, आज मुझे बहिन सीता के परिणय-मंगलोत्सव के कारण बड़ी प्रसन्नता हो रही है।

मालिनी—मुझे क्या हो ही नहीं रही है, शालिनी? सुना है बहिन उर्मिला आदि का भी विवाह आज ही महाराज रच रहे हैं। सुना है किस-किससे?

शालिनी—बता उर्मिला का?

मालिनी—श्री लक्ष्मण से।

शालिनी—बहिन मांडवी का?

मालिनी—श्री भरत से।

शालिनी—श्रुतकीर्ति का?

मालिनी—श्री शत्रुघ्न से।

शालिनी—तेरा ?

मालिनी—चुप, अपना काम कर। बहिन सीता के लिये वनमाला बना।

शालिनी—वन भी गई, किंतु बहिन सीता के लिये नहीं।

मालिनी—तो किसके लिये ?

शालिनी—श्रीराम के लिये।

मालिनी—तू पहनायगी श्रीराम को ?

शालिनी—मैं क्यों पहिनाऊँगी ? सीता जो पहिनायगी।

मालिनी—तो क्यों नहीं कहती कि मैं सीता के लिये माला बना रही हूँ।

शालिनी—तू तो बात का बतंगड़ बनाना जानती है। तनिकसी बात तेरी समझ में नहीं आती कि श्रीराम के गले में, उस इन्द्रनील-मणि के समान उज्वल गले में, मेरी सखी सीता, जनकनंदिनी सीता, इस वनमाला को, आजानुलम्बिनी वर-माला को—अपने कमल कोमल करयुगलों से, आज उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में, विजय नामक मुहूर्त में, जयमाला के रूप में, विजयमाला के रूप में पहिनायगी। समझी ? कौनसी वनमाला ? जो मैंने बनाई है।

मालिनी—समझ गई, तू इस वक्तृता को कब से रट रही थी ?

शालिनी—कभी से नहीं। ऐसी सरल सरल, सरस और मधुर वाणी बोलना तो मेरा स्वभाव ही है। ( हँसती है )

मालिनी—अच्छा, तूने इस अवसर के लिए कोई गाना भी रचा है ?

शालिनी—मैं क्यों रचूँ ? मैं माला भी रचूँ और गाना भी। दोनों काम मेरे बस के नहीं। सीता कोई मुझ अकेले की ही सखी है, तेरी नहीं ? तू भी तो उसके लिए कुछ कर।

मालिनी—उपालम्भ न दे, सखि, मैंने गाना रच लिया है।

शालिनी—सुना।

मालिनी—अभी नहीं।

शालिनी—तो कब!

शालिनी—जब तेरी रची वनमाला को सखी सीता अपने अभिराम के गले में पहना चुकेगी, तब।

(नेपथ्य में शंख-ध्वनि)

शालिनी—अच्छी बात है। अब समय हो गया, क्योंकि शंख-ध्वनि होने लगी। शतानन्दजी का हमारे लिए यही संकेत था। चलो सब सखियों से कहो कि बहिन सीता को आगे करके जयमाला डलवावें।

मालिनी—बहुत अच्छा।

(नेपथ्य में। अरी शालिनी, ओ मालिनी, हम सब प्रकार से प्रस्तुत हैं। सखी सीता आ रही हैं)

(श्री सीताजी का अन्य सखियों के साथ प्रवेश)

शालिनी—(सोने के थाल से अपनी वनमाला उठाकर) बहिन, यह लो वनमाला; और दक्षिण पार्श्व से जाकर अपने अभिराम को दे दो।

मालिनी—दे नहीं दो, उनके गले में पहिना दो।

सीता—आगे तुम चलो, शालिनी!

शालिनी—जो वनमाला पहनाएगी वही तो आगे चलेगी। तुम ही

आगे चलो बहिन ! (हाथ पकड़ कर आगे को चलती है। अन्य सखियां पीछे चलती हैं । उधर से राम आते हैं। सीताजी थाल से वनमाला उठाती हैं।, राम सिर को थोड़ासा झुकाते हैं। सीताजी उनके गले में वनमाला पहिनाकर उनके चरणों की ओर देखती हुई बायीं ओर को खड़ी हो जाती हैं। )

मालिनी—(गाती हैं)

जय जय सीताराम।

भव्य भावना के आराम, जय जय जय जय सीताराम ।
रूप आपका अति अभिराम, देखा करें हृदय के धाम ।।
अभिनव-इन्दीवर-दल-श्याम, गुण-गण गावें हम अविराम।
नित्य मधुर तव जपकर नाम, मन मधुकर पावे विश्राम ।।

श्रीराम—एवमस्तु ।।

(पट-क्षेप)

---

